गयी है, वह दूर की जा सके, तो सामान्य बुद्धिवाले हरएक युवक और युवती के लिए उन्हें जितना चाहिए, उससे कहीं अधिक काम पड़ा हुआ है।[९]...

...जो आदमी अपनी जीविका ईमानदारी से कमाना चाहता है वह किसी भी श्रम को छोटा यानी अपनी प्रतिष्ठा को घटानेवाला नहीं मानेगा। महत्त्व की बात यह है कि भगवान् ने हमें जो हाथ-पाँव दिये हैं, हम उनका उपयोग करने के लिए तैयार रहें।[१०]

अपना सारा ज्ञान और पाण्डित्य तराजू के एक पलड़े पर और सत्य तथा पवित्रता को दूसरे पलड़े पर रखकर देखो। सत्य और पवित्रतावाला पलड़ा पहले पलड़े से कहीं भारी पड़ेगा। नैतिक अपवित्रता की विषैली हवा आज हमारे विद्यार्थियों में भी जा पहुँची है और किसी छिपी हुई महामारी की तरह उसकी भयंकर बरबदी कर रही है। इसलिए मैं तुम लोगों से अनुरोध करता हूँ कि तुम अपने मन और शरीर पवित्र रखो। तुम्हारा सारा पांण्डित्य और शास्त्रों का तुम्हारा सारा अध्ययन बिलकुल बेकार होगा, यदि तुम उनकी शिक्षाओं को अपने दैनिक जीवन में उतार सको। मैं जानता हूँ कि शिक्षक भी ऐसे हैं जो पवित्र और स्वच्छ जीवन नहीं बिताते। उनसे मैं कहूँगा कि वे अपने छात्रों को दुनिया का सारा ज्ञान सिंखा दें, परन्तु यदि वे उनमें सत्य और पवित्रता की लगन पैदा न करें, तो यही कहना होगा कि उन्होंने अपने छात्रों का श्वेह किया है और उन्हें ऊपर उठाने के बजाय आत्मनाश के मार्ग की ओर प्रवृत्त किया है। चरित्र के अभाव में ज्ञान बुराई को ही बढ़ानेवाली शक्ति है, जैसा कि हम ऊपर से भले दिखायी देनेवाले किन्तु भीतर से चोरी और बेईमानी का धन्धा करनेवाले अनेक लोगों के मामले में देखते हैं।[११]

युवकों को, जो भविष्य के विधाता होने का दावा करते हैं, राष्ट्र का नमक—रक्षक तत्त्व—होना चाहिए। यदि यह नमक ही अपना खारापन छोड़ दे तो उसे खारा कैसे बनाया जाय?[१२]

मेरी आशा देश के युवकों पर है। उनमें से जो बुरी आदतों के शिकार हैं, वे स्वभाव से बुरे नहीं हैं। वे उनमें लाचारी से और बिना सोचे-समझे फँस जाते हैं। उन्हें समझना चाहिए कि इससे उनका और देश के युवकों का कितना नुकसान हुआ है। उन्हें यह भी समझना चाहिए कि कठोर अनुशासन द्वारा नियमित जीवन ही उन्हें यह भी समझना चाहिए कि कठोर अनुशासन द्वारा नियमित जीवन ही उन्हें और राष्ट्र को सम्पूर्ण विनाश से बचा सकता है, कोई दूसरी चीज नहीं।

...सबसे बड़ी बात तो यह है कि उन्हें ईश्वर की खोज करनी चाहिए और प्रलोभनों से बचने के लिए उसकी मदद माँगनी चाहिए। उसके बिना यंत्र की तरह केवल अनुशासन का पालन करने से विशेष लाभ नहीं होगा। ईश्वर की खोज का, उसके ध्यान और दर्शन का अर्थ यह भी है कि जिस तरह बालक बिना किसी प्रदर्शन की आवश्यकता के अपनी माँ के प्रेम को महसूस करता है, उसी तरह हम भी यह महसूस करें कि ईश्वर हमारे हृदयों में विराजमान है।[१३]

## २२. आजाद भारत का लक्ष्य

मैं आजादी इसलिए नहीं चाहता कि मेरा बड़ा देश, जिसकी आबादी सम्पूर्ण मानव-जाति का पाँचवाँ हिस्सा है, दुनिया की किसी भी दूसरी जाति का, या किसी भी व्यक्ति का शोषण करे। मैं अपनी शक्तिभर अपने देश को ऐसा अनर्थ नहीं करने दूँगा। यदि मैं अपने देश के लिए आजादी चाहता हूँ, तो मुझे यह मानना चाहिए कि प्रत्येक दूसरी सबल या निर्बल जाति को भी उस आजादी का वैसा ही अधिकार है। यदि मैं ऐसा नहीं मानता हूँ और ऐसी इच्छा नहीं करता हूँ, तो उसका यह अर्थ है कि मैं उस आजादी का पात्र नहीं हूँ।[१]

मेरी आकांक्षा का लक्ष्य स्वंत्रता से ज्यादा ऊँचा है। भारत की मुक्ति द्वारा मैं पश्चिम के भीषण शोषण से दुनिया के कई निर्बल देशों का उद्धार करना चाहता हूँ। भारत के अपनी सच्ची स्थिति को प्राप्त करने का अनिवार्य परिणाम यह होगा कि हरएक देश वैसा ही कर सकेगा और करेगा।[२]

मेरा दृढ़ विश्वास है कि यदि भारत अपनी स्वतंत्रता अहिंसक उपायों से प्राप्त करे, तो फिर वह बड़ी स्थलसेना, उतनी ही बड़ी जलसेना और उससे भी बड़ी वायुसेना रखने की इच्छा नहीं करेगा। यदि आजादी की अपनी लड़ाई में अहिंसक विजय प्राप्त करने के लिए उसकी आत्मचेतना को जितनी ऊँचाई तक उठना चाहिए, उतनी ऊँचाई तक वह उठ सकी, तो दुनिया के माने हुए मूल्यों में परिवर्तन हो जायेगा और लड़ाइयों के साज-सामान का अधिकांश निरर्थक सिद्ध हो ज़ायेगा। ऐसा भारत भले महज एक सपना हो, बच्चों की जैसी कल्पना हो लेकिन मेरी राय में अहिंसा द्वारा भारत के स्वतंत्र होने का फलितार्थ तो बेशक यही होना चाहिए।...तब उसकी आवाज दुनिया के सारे हिंसक दलों को नियंत्रण में रखने की कोशिश करनेवाले एक शक्तिशाली देश की आवाज होगी।[३]

**क्या जगत् को रास्ता दिखाने का श्रेय भारत को मिलेगा?**

मैं अपने हृदय की गहराई में यह महसूस करता हूँ कि दुनिया रक्तपात से बिलकुल ऊब गयी है। दुनिया इस असह्य स्थिति से बाहर निकलने का रास्ता खोज रही है। और मैं विश्वास करता हूँ तथा उस विश्वास में सुख और गर्व अनुभव करता हूँ कि शायद मुक्ति के प्यासे जगत् को यह रास्ता दिखाने का श्रेय भारत की प्राचीन भूमि को ही मिलेगा।[४]

हिन्दुस्तान की राष्ट्रीय सरकार क्या नीति अख्तियार करेगी सो मैं नहीं कह सकता। सम्भव है कि अपनी प्रबल इच्छा के रहते हुए भी मैं

तब तक जीवित न रहूँ। लेकिन अगर उस वक्त तक मैं जिन्दा रहा, तो अपनी अहिंसक नीति को यथासम्भव सम्पूर्णता के साथ अमल में लाने की सलाह दूँगा। विश्व की शान्ति और नयी विश्व-व्यवस्था की स्थापना में यही हिन्दुस्तान का सबसे बड़ा हिस्सा भी होगा। मुझे आशा तो यह है कि चूँकि हिन्दुस्तान में इतनी लड़ाकू जातियाँ हैं और चूँकि स्वतंत्र हिन्दुस्तान की सरकार के निर्णय में उन सबका हिस्सा होगा, इसलिए हमारी राष्ट्रीय नीति का झुकाव मौजूदा सैन्यवाद से भिन्न किसी अन्य प्रकार के सैन्यवाद की तरफ होगा। मैं यह उम्मीद तो जरूर करूँगा कि एक राजनीतिक शस्त्र की हैसियत से अहिंसा की व्यावहारिक उपयोगिता का हमारा पिछला सारा...प्रयोग बिलकुल विफल नहीं जायेगा। और सच्चे अहिंसावादियों का एक मजबूत दल हिन्दुस्तान में पैदा हो जायेगा।[५]

जब भारत स्वावलम्बी और स्वाश्रयी बन जायेगा और इस तरह न तो खुद किसी की सम्पत्ति का लोभ करेगा और न अपनी सम्पत्ति का शोषण होने देगा, तब वह पश्चिम या पूर्व के किसी भी देश के लिए— उसकी शक्ति कितनी भी प्रबल क्यों न हो—लालच का विषय नहीं रह जायेगा। और तब वह खर्चीले शास्त्रास्त्रों का बोझ उठाये बिना ही अपने को सुरक्षित अनुभव करेगा। उसकी यह भीतरी स्वाश्रयी अर्थ-व्यवस्था बाहरी आक्रमण के खिलाफ सुदृढ़तम ढाल होगी।[६]

दुनिया के सुविचारशील लोग आज ऐसे पूर्ण स्वतंत्र राज्यों को नहीं चाहते जो एक-दूसरे से लड़ते हों, बल्कि एक-दूसरे के प्रति मित्रभाव रखनेवाले अन्योन्याश्रित राज्यों के संघ को चाहते हैं। भले ही इस उद्देश्य की सिद्धि का दिन बहुत दूर हो। मैं अपने देश के लिए कोई भारी दावा नहीं करना चाहता। लेकिन यदि हम पूर्ण स्वंतत्रता के बजाय अन्योन्याश्रित राज्यों के विश्वसंघ की तैयारी जाहिर करें, तो इसमें हम न तो कोई बहुत भारी बात ही कहते हैं और न वह असम्भव ही है।[७]

**देश-प्रेम और मानव-प्रेम में भेद नहीं है**

मेरे लिए देश-प्रेम और मानव-प्रेम में कोई भेद नहीं है, दोनों एक ही हैं। मैं देश-प्रेमी हूँ, क्योंकि मैं मानव-प्रेमी हूँ। मेरा देश-प्रेम वर्जनशील नहीं है। मैं भारत के हित की सेवा के लिए इंग्लैण्ड या जर्मनी का नुकसान नहीं करूँगा। जीवन की मेरी योजना में साम्राज्यवाद के लिए कोई स्थान नहीं है। देश-प्रेमी की जीवन-नीति किसी कुल या कबिले के अधिपति की जीवन-नीति से भिन्न नहीं है। और यदि कोई देश-प्रेमी उतना ही उग्र मानव-प्रेमी नहीं है, तो कहना चाहिए कि उसके देश-प्रेम में उतनी न्यूनता है। वैयक्तिक आचरण और राजनीतिक आचरण में कोई विरोध नहीं है, सदाचार का नियम दोनों को लागू होता है।[८]

जिस तरह देश-प्रेम का धर्म हमें आज यह सिखाता है कि व्यक्ति को परिवार के लिए, परिवार को ग्राम के लिए, ग्राम को जनपद के लिए और जनपद को प्रदेश के लिए मरना सीखना चाहिए, इसी तरह किसी देश को स्वतंत्र इसलिए होना चाहिए कि वह आवश्यकता होने पर संसार के कल्याण के लिए अपना बलिदान दे सके। इसलिए राष्ट्रवाद की मेरी कल्पना यह है कि मेरा देश इसलिए स्वाधीन हो कि प्रयोजन उपस्थित होने पर सारा ही देश मानव-जाति की प्राण-रक्षा के लिए स्वेच्छापूर्वक मृत्यु का आलिंगन करे। उसमें जातिद्वेष के लिए कोई स्थान नहीं है। मेरी कामना है कि हमारा राष्ट्र-प्रेम ऐसा ही हो।[९]

मैं भारत का उत्थान इसलिए चाहता हूँ कि सारी दुनिया उससे लाभ उठा सके। मैं यह नहीं चाहता कि भारत का उत्थान दूसरे देशों के नाश की नींव पर हो।[१०]

मेरा देश-प्रेम कोई बहिष्कारशील वस्तु नहीं, बल्कि अतिशय व्यापक वस्तु है और मैं उस देश-प्रेम को वर्ज्य मानता हूँ जो दूसरे राष्ट्र को तकलीफ देकर या उनका शोषण करके अपने देश को उठाना

चाहता है। देश-प्रेम की मेरी कल्पना यह है कि वह हमेशा, बिना किसी अपवाद के हरएक स्थिति में, मानव-जाति के विशालतम हित के साथ सुसंगत होना चाहिए। यदि ऐसा न हो तो देश-प्रेम की कोई कीमत नहीं। इतना ही नहीं, मेरे धर्म और उस धर्म से ही प्रसूत मेरे देश-प्रेम के दायरे में प्राणीमात्र का समावेश होता है। मैं न केवल मनुष्य नाम से पहचाने जानेवाले प्राणियों के साथ भ्रातृत्व और एकात्मता सिद्ध करना चाहता हूँ, बल्कि समस्त प्राणियों के साथ—रेंगनेवाले साँप आदि जैसे प्राणियों के साथ भी—उसी एकात्मता का अनुभव करना चाहता हूँ। कारण, हम सब उसी एक स्रष्टा की सन्तति होने का दावा करते हैं और इसलिए सब प्राणी, उनका रूप कुछ भी हो, मूल में एक ही हैं।[११]

**प्रेम और सत्य का पैगाम**

सार्वजनिक जीवन के लगभग ५० वर्ष के अनुभव के बाद आज मैं यह कह सकता हूँ कि अपने देश की सेवा दुनिया की सेवा से असंगत नहीं है—इस सिद्धान्त में मेरा विश्वास बढ़ा ही है। यह एक उत्तम सिद्धान्त है। इस सिद्धान्त को स्वीकार करके ही दुनिया की मौजूदा कठिनाइयाँ आसान की जा सकती हैं और विभिन्न राष्ट्रों में जो पारस्परिक द्वेषभाव नजर आता है। उसे रोका जा सकता है।[१२]

अगर हिन्दुस्तान अपने फर्ज को भूलता है तो एशिया मर जायेगा। यह ठीक ही कहा गया है कि हिन्दुस्तान कई मिली-जुली सभ्यताओं या तहजीबों का घर है, जहाँ वे सब साथ-साथ पनपी हैं। हम सब ऐसे काम करें कि हिन्दुस्तान एशिया की या दुनिया के किसी भी हिस्से की कुचली और चूसी हुई जातियों की आशा बना रहे।[१३]

अगर आप पश्चिम को कोई पैगाम देना चाहते हैं, तो वह प्रेम और सत्य का पैगाम होना चाहिए।...जमहूरियत के इस जमाने में गरीब की जागृति के इस युग में, आप ज्यादा-से-ज्यादा जोर देकर इस पैगाम की जागृति का दुनिया में प्रचार कर सकते हैं। चूँकि आपका शोषण किया

गया है, इसलिए उसका उसी तरह बदला चुकाकर नहीं, बल्कि सच्ची समझदारी के जरिये आप पश्चिम पर पूरी तरह से विजय पा सकते हैं। अगर हम सिर्फ अपने दिमागों से नहीं, बल्कि दिलों से भी इस पैगाम के मर्म को, जिसे एशिया के विद्वान् हमारे लिए छोड़ गये हैं, एक साथ समझने की कोशिश करें और अगर हम सचमुच उस महान् पैगाम के लायक बन जायँ, तो मुझे विश्वास है कि हम पश्चिम को पूरी तरह से जीत लेंगे। हमारी इस जीत को पश्चिम खुद भी प्यार करेगा।

पश्चिम आज सच्चे ज्ञान के लिए तरस रहा है। अणु-बमों की दिन-दूनी बढ़ती से वह नाउम्मीद हो रहा है। क्योंकि अणु-बमों के बढ़ने से सिर्फ पश्चिम का ही नहीं, बल्कि पूरी दुनिया का नाश हो जायेगा, मानो बाइबल की भविष्य-वाणी सच होने जा रही है और पूरी कयामत होनेवाली है। अब यह आपके ऊपर है कि आप दुनिया की नीचता और पापों की तरफ उसका ध्यान खींचें और उसे बचायें।[१४]

●

परिशिष्ट : १

## २३. सच्ची सभ्यता*

**प्रश्न**—आपने रेल को फेल किया, वकीलों को कोसा, डॉक्टर को दबोचा। मशीनमात्र को आप हानिकर मानेंगे, यह भी देखता ही हूँ। तब सभ्यता कहें किसको?

**उत्तर**—इस सवाल का जवाब देना कठिन नहीं है। मैं तो मानता हूँ कि हिन्दुस्तान ने जिस सभ्यता का नमूना दुनिया के सामने पेश किया है दुनिया की कोई भी सभ्यता उसका मुकाबला नहीं कर सकती। जो बीज हमारे पुरखों ने बोया उसकी बराबरी कर सकनेवाली कोई चीज मेरे देखने में नहीं आयी। रोम मिट्टी में मिल गया। यूनान का नाम भर रह गया। मिस्र के फरज्जौनों की बादशाही बिदा हो गयी। जापान पश्चिम का चेला बन गया। चीन की कथा तो कहने ही लायक नहीं। पर हिन्दुस्तान ठोकर खाकर गिर गया है, फिर भी अभी उसकी जड़ मजबूत है।

रोम और यूनान आज अवनति के गड्ढे में गिरे हुए हैं, फिर भी यूरोप के लोग उन्हीं की पुस्तकों से ज्ञान लेते हैं। वे सोचते हैं कि रोम-यूनान ने जो गलतियाँ कीं उससे हम बच जायेंगे। जब उनकी ऐसी हीन दशा है, हिन्दुस्तान अपनी जगह पर अचल है। यही उसका गौरव है। हिन्दुस्तान पर यह दोष लगाया जा सकता है कि यहाँ के लोग इतने असभ्य, अज्ञान और आलसी हैं कि उनसे कोई फेरफार कराया ही नहीं जा सकता। पर यह आरोप हमारा गुण है, दोष नहीं। अनुभव की कसौटी पर जिस बात को हमने ठीक पाया उसमें फेरफार क्यों करें? हमें अकल देनेवाले तो बहुतेरे आया-जाया करते हैं, पर हिन्दुस्तान अडिग रहता है। यही उसकी खूबी है, यही उसका लंगर है।

* यह अंश गांधीजी की 'हिन्द-स्वराज्य' पुस्तक से लिया गया है, प्रकरण १३।

सभ्यता तो आचार-व्यवहार की वह रीति है जिससे मनुष्य अपने कर्तव्यों का पालन करे। कर्तव्य-पालन और नीति-पालन एक ही चीज है। नीति-पालन का अर्थ है अपने मन और अपनी इन्द्रियों को वश में रखना। यह करते हुए हम अपने आपको पहचानते हैं। यही 'सुधार' यानी सभ्यता है, जो कुछ इसके विरुद्ध है वह 'कुधार'—असभ्यता है।

सभ्यता की इस व्याख्या के अनुसार तो हिन्दुस्तान को किसी से कुछ सीखना नहीं रखता। वास्तव में है भी यही बात। अनेक अंग्रेजी-लेखक भी यह बात लिख गये हैं। हम देख चुके हैं कि मनुष्य की वृत्तियाँ चंचल हैं, उसका मन यहाँ से वहाँ भटकता रहता है। शरीर का यह हाल है कि उसे जितना दो उतना ही और माँगता है। अधिक पाकर भी सुखी नहीं होता। भोग भोगने से भोग की इच्छा बढ़ती जाती है। इसी से हमारे पुरखों ने उसकी हद बाँध दी। बहुत सोच-विचार के बाद वे इस नतीजे पर पहुँचे कि सुख-दुख का कारण हमारा मन है। अमीर न अमीर होने के कारण सुखी होता है और गरीब न गरीब होने की वजह से दुखी होता है। अकसर अमीर दुखी और गरीब सुखी दिखायी देता है। फिर करोड़ों आदमियों को तो गरीब ही रहना है। यही देखकर हमारे बुजुर्गों ने हमें भोग की वासना से मुक्त करने की कोशिश की। हजारों साल पहले जिस हल से हमने काम लिया उसी से आजतक काम चलाते रहे। हजारों वर्ष पहले जैसे झोंपड़ों में हमने गुजर किया वैसे ही झोंपड़े अब तक बनाते रहे। पढ़ाई-लिखाई का भी वहीं हजारों वर्ष पहले का ढर्रा चलता रहा। सत्यानाशी प्रतियोगिता को हमने अपने पास फटकने नहीं दिया, सब अपना-अपना धन्धा करते और बँधे हिसाब से पैसा लेते रहे। नये-नये कल-पुरजे बनाना न आता हो सो बात नहीं थी। पर हमारे पुरखों ने देखा कि मनुष्य यंत्रों के जाल में फँसा तो उसका गुलाम ही बन जायेगा और नीति से हाथ धो बैठेगा। इसलिए उन्होंने सोच-विचार कर कहा कि तुम्हारे हाथ-पाँव से जितना हो सके उतना ही करो, हाथ-पैर से काम लेने में ही सच्चा सुख और स्वास्थ्य है।

उन्होंने यह भी सोचा है कि बड़े-बड़े शहर बसाना बेकार की झंझट है। उनमें रहकर लोग सुखी न होंगे। वहाँ तो चोर-डाकुओं के दल जुड़ेंगे, पैसेवाले गरीबों को चूसेंगे, 'सफेद गलियाँ' आबाद होंगी। अत: उन्होंने छोटे-छोटे गाँवों से ही सन्तोष किया। उन्होंने देखा कि राजाओं और उनकी तलवारों से नीति-धर्म का बल अधिक बलवान है, इसलिए उन्होंने नीतिवान् पुरुषों, ऋषियों, मुनियों और साधु-सन्तों से राजा का दरजा छोटा माना। जिस राष्ट्र का विधान ऐसा हो वह दूसरों को सिखाने का अधिकारी है, उनसे सीखने का नहीं।

हमारे यहाँ अदालतें थीं, वकील थे, वैद्य-हकीम थे। पर सबको बँधे नियमों के अन्दर रहना पड़ता था। सभी जानते थे कि ये धन्धे कुछ दूसरे धन्धों से ऊँचे नहीं हैं। फिर वकील, वैद्य आदि लोगों को लूटते नहीं थे। ये लोग तो जन-समाज पर आश्रित थे, उनके मालिक बनकर नहीं रहते थे। न्याय प्राय: सच्चा ही होता था। अदालत न जाना ही साधारण नियम था। उन्हें बहकाने के लिए दलाल भी नहीं थे। इन बुराइयों के दर्शन तो राजदरबारों और राजधानियों में ही होते थे। आम लोग तो दूसरे ढंग से रहते और अपनी खेती-किसानी करते थे। उनके लिए तो सच्चा स्वराज्य था।

यह चाण्डाल सभ्यता जहाँ नहीं पहुँची है वहाँ आज भी वही हिन्दुस्तान है। वहाँ आप अपने ढोंग-ढकोसलों की बात करें तो लोग आपकी हँसी उड़ायेंगे। उन पर न अंग्रेज राज्य करते हैं न आप कभी कर सकेंगे। जिन लोगों के नाम पर हम बातें करते हैं। उन्हें हम नहीं पहचानते और वे हमें नहीं पहचानते। आप या जिसके दिल में देश का दर्द है उन्हें मैं यह सलाह दूँगा कि पहले आप अपने देश के उस हिस्से में जायँ जहाँ अभी रेल के चरण नहीं पहुँचे हैं, वहाँ छ: महीने घूमें और फिर दिल में देश का दर्द पैदा करें और स्वराज्य की बात करें।

अब आपने देख लिया कि सच्ची सभ्यता या सुधार मैं किसे कहता हूँ। ऊपर जो चित्र मैंने खींचा है वैसा हिन्दुस्तान जहाँ हो वहाँ जो लोग फेरफार करना चाहते हों उन्हें देश का दुश्मन जानिये, वे पापी हैं।

**प्रश्न**—आपने जैसा बताया है हिन्दुस्तान वैसा ही हो तब तो सब ठीक ही है। पर जिस देश में हजारों बालविधवाएँ हैं, जिस देश में दो-दो वर्ष के बच्चों की भाँवरें फिरायी जाती हों, जिस देश में बारह वर्ष के लड़के-लड़कियाँ पति-पत्नी और माँ-बाप बनते हों, जिस देश में स्त्री एकाधिक पति करती हो, जिस देश में नियोग की प्रथा चलती हो, जिस देश में धर्म के नाम पर बकरे-पँड़वे काटे जाते हों, वह देश भी तो हिन्दुस्तान ही है। फिर भी आपने जो कुछ कहा है वह सभ्यता का ही लक्षण है न?

**उत्तर**—आप भूलते हैं। आपने जो दोष बताये हैं वे तो दोष हैं ही। उन्हें कोई हमारी पुरानी सभ्यता नहीं कहता। उस सभ्यता के रहते हुए भी ये दोष दूर करने के प्रयत्न सदा होते रहे और होते रहेंगे। हमारे अन्दर जो नयी जागृति हुई है उसका हम इस दोष-त्रुटियों को दूर करने में उपयोग कर सकते हैं। पर आधुनिक सभ्यता के जो लक्षण मैंने आपको बताये हैं, उन्हें उसकी हिमायती अपने मुँह से भी कहते हैं। भारतीय सभ्यता को मैंने जैसा बताया है, उसके भक्त भी उसे वैसा ही कहते हैं।

किसी भी देश और किसी भी सभ्यता में सब लोग सम्पूर्णता नहीं प्राप्त कर सके। भारतीय सभ्यता का झुकाव नीति को दृढ़ करने की ओर है, पश्चिमी सभ्यता का अनीति को दृढ़ करने की ओर। पश्चिम की सभ्यता नास्तिक, निरीश्वरवादी है, भारत की सभ्यता ईश्वर को माननेवाली है।

हिन्दुस्तान का हित चाहनेवालों को चाहिए कि इस तत्त्व को समझकर, इसमें श्रद्धा रखकर जैसे बच्चा माँ की छाती से चिपका रहता है वैसे ही अपनी पुरानी सभ्यता से चिपके रहें।

# २४. सत्याग्रह या आत्मबल*

**प्रश्न**—आप जिस सत्याग्रह या आत्मबल की बात करते हैं, उसकी सफलता का कोई ऐतिहासिक प्रमाण भी है? एक भी राष्ट्र इस बल से ऊपर उठा हो, यह बात आज तक देखने में नहीं आयी। मुझे तो आज भी ऐसा लगता है कि दुष्टजन मार के उपचार के बिना सीधे नहीं रह सकते।

**उत्तर**—गोस्वामी तुलसीदासजी ने कहा है—

**दया धर्म का मूल है, पाप-मूल अभिमान।**
**तुलसी दया न छोड़िए जब तक घट में प्रान॥**

मुझे तो यह पद शास्त्र-वचन-सा जान पड़ता है। दो और दो के मिलकर चार होने पर मुझे जितना विश्वास है उतना ही विश्वास इस दोहे के सत्य होने पर भी है। दया अथवा प्रेम का बल ही आत्मबल है, वही सत्याग्रह है और इस बल का प्रमाण तो हमें पग-पग पर मिलता है। यह बल न होता तो धरा कब की रसातल पहुँच गयी होती। पर आप तो इतिहास का प्रमाण माँगते हैं, इसलिए पहले हमें यही जान लेना होगा कि इतिहास कहते किसे हैं?

इतिहास का शब्दार्थ तो है—'ऐसे हुआ' (इति+ह+आस)। इतिहास का आप अर्थ करें तब तो आपको सत्याग्रह के पचासों प्रमाण दिये जा सकते हैं। पर अगर वह अंग्रेजी शब्द 'हिस्ट्री' का, जिसका अर्थ 'बादशाहों की तवारीख है' उलथा है, तो उसमें सत्याग्रह का प्रमाण नहीं मिल सकता। जस्ते की खान में आप चाँदी ढूँढ़ें तो कैसे मिलेगी? 'हिस्ट्री' में तो दुनिया के हंगामों की ही कहानी मिलेगी।

* यह अंश गांधीजी की 'हिन्द-स्वराज्य' पुस्तक से लिया गया है, प्रकरण १७।

इसी से अंग्रेजों में यह कहावत है कि जिस राष्ट्र की 'हिस्ट्री' नहीं है—अर्थात् जहाँ हंगामे नहीं हुए—वह राष्ट्र सुखी है। 'हिस्ट्री' में तो यही मिलेगा कि राजा कैसे खेलते, कैसे खून-कतल करते और कैसे वैर पालते हैं। अगर यही इतिहास हो, दुनिया में इतना ही हुआ होता, तब तो दुनिया कब की डूब गयी होती। दुनिया की कहानी अगर युद्ध से ही आरम्भ हुई होती तो अब तक एक भी आदमी जिन्दा न होता। जिन जातियों ने युद्ध को ही जीवन का धर्म माना उनकी यही गति हुई है। आस्ट्रेलिया के हबशियों का नाश ही हो गया। आस्ट्रेलिया पर दखल जमानेवाले गोरों ने उनमें से शायद ही किसी को जिन्दा छोड़ा हों। याद रहे कि जिन लोगों की जड़ इस तरह उखड़ गयी, वे सत्याग्रही न थे। जो जिन्दा रहेंगे वे देखेंगे कि आस्ट्रेलिया के गोरों की भी एक दिन यही गति होगी। अंग्रेजों में यह कहावत है कि "तलवार पकड़नेवाले की मौत तलवार से ही होती है" हमारे यहाँ भी यह कहावत बन गयी है कि "तैराक की मौत पानी में ही आती है।"

दुनिया में आज भी जो इतने अधिक मनुष्य विद्यमान हैं यह तथ्य ही हमें बताता है कि विश्व का विधान शस्त्र-बल पर नहीं बल्कि सत्य, दया या आत्मबल पर आश्रित है। आत्मबल की सफलता का सबसे बड़ा ऐतिहासिक प्रमाण तो यही है कि इतने युद्धों-हंगामों के होते हुए भी दुनिया अब तक कायम है। यह इस बात का सबूत है कि युद्धबल के बजाय कोई और बल उसका आधार है।

हजारों बल्कि लाखों आदमी आपस में मेल-मुहब्बत से रहकर ही जिन्दगी गुजारते हैं। करोड़ों कुटुम्बों के झगड़े-टण्टे प्रेम के प्रभाव से मिट जाते हैं। सैकड़ों जातियाँ आपस में मिल-जुलकर रहती हैं, पर 'इतिहास'(हिस्ट्री) इसकी 'नोटिस' नहीं लेता, ले सकता भी नहीं। दया, प्रेम या सत्य का प्रवाह जब कहीं अटकता, टूटता है तभी इतिहास में उसका उल्लेख होता है। दो भाई आपस में लड़े। एक ने दूसरे के सामने

सत्याग्रह किया। पीछे दोनों फिर मिल-जुलकर रहने लगे। इसकी 'नोटिस' कौन लेता है? अगर वकीलों की मदद से या दूसरे कारणों से दोनों में वैरभाव बढ़ता, वे हथियारों या अदालतों की मदद लेकर लड़ते (अदालतें भी एक प्रकार का हथियार, शरीर-बल है) तो उनका नाम अखबारों में छपता। पास-पड़ोसवाले उनकी चर्चा करते और शायद इतिहास भी उनका जिक्र कर देता। कुटुम्बों, जमायतों और संघों पर जो बात घटित होती है वही राष्ट्र पर भी होती है। कुटुम्ब के लिए एक नियम हो और राष्ट्र के लिए दूसरा, यह मानने के लिए कोई कारण नहीं मिलता। इस प्रकार 'इतिहास' में अस्वाभाविक—स्वाभाविक क्रम को भंग करनेवाली घटनाओं का ही उल्लेख होता है। सत्याग्रह स्वाभाविक वस्तु है, इसलिए इतिहास में उनके उल्लेख की आवश्यकता नहीं होती।

**प्रश्न**—आपके कहने के अनुसार तो जान पड़ता है कि सत्याग्रह का उदाहरण इतिहास में मिल ही नहीं सकता। इस सत्याग्रह को थोड़ा विस्तार से समझाने की जरूरत है, इसलिए आप जो कुछ कहना चाहते हैं उसे जरा खोलकर समझा दें तो अच्छा हो।

**उत्तर**—सत्याग्रह या आत्मबल को अंग्रेजी में 'पैसिव रेजिस्टेंस' कहते हैं। यह शब्द उस तरीके के लिए व्यवहार किया गया है जिसमें अपने हक पाने के लिए लोगों ने खुद कष्ट उठाया है। यह शस्त्र-बल का उलटा है। मुझे जो काम पसन्द न हो उसे मैं न करूँ तो मैं सत्याग्रह या आत्मबल से काम लेता हूँ। मिसाल के लिए मान लीजिए सरकार ने एक कानून बनाया जो मुझ पर 'लागू' होता है। वह मुझे पसन्द नहीं है। अब मैं सरकार पर हमला करके उसे वह कानून रद्द करने को मजबूर करूँ और उसे न मानने की जो सजा मिले उसे खुशी से भुगत लूँ, तो मैंने आत्मबल से काम लिया अथवा सत्याग्रह किया। सत्याग्रह में अपनी ही बलि देनी होती है।

इस बात को तो सभी स्वीकार करेंगे कि पर-बलि से आत्मबलि कहीं ऊँची चीज है। फिर सत्याग्रह की लड़ाई अगर न्यायसंगत न हो तो

केवल लड़नेवाले को ही कष्ट उठाना पड़ता है। यानी भूल की सजा वह खुद भुगतता है, दूसरों को उसका दण्ड नहीं भोगना पड़ता। ऐसी घटनाएँ कितनी ही हो चुकी हैं, जिनमें लोग नाहक दूसरों से लड़े-झगड़े। कोई भी आदमी नि:शंक होकर नहीं कह सकता कि अमुक काम खराब ही है। पर जब तक वह उसे खराब लगता है तब तक उसके लिए तो वह खराब ही है। ऐसी दशा में वह काम न करना और इसके बदले में जो दुख मिले उसे भोग लेना यही सत्याग्रह की कुंजी है।

**प्रश्न**—तब तो आप कानून को तोड़ रहे हैं। यह तो राजश्वेह हुआ। हम लोग तो कानून-पालक प्रजा माने गये हैं। आप तो 'एक्सट्रीमिस्ट' (गरम दलवालों) से भी दो कदम आगे जाते हुए दिखायी देते हैं। 'एक्सट्रीमिस्ट' तो यही कहते हैं कि जो कानून बन चुका है उसका पालन तो हमें करना चाहिए। पर कानून खराब हो तो बनानेवाले को मारकर निकाल दो।

**उत्तर**—मैं उनसे आगे जाता हूँ या पीछे रहता हूँ, इससे तो आपको या मुझे कोई मतलब नहीं। हमें तो क्या ठीक है, इसी की खोज करनी है। और उसके अनुसार चलना है।

कानून-पालक प्रजा होने का सच्चा अर्थ यह है कि हम सत्याग्रही प्रजा हैं। कोई कानून हमें पसन्द न आये तो हम कानून बनानेवाले का सिर नहीं फोड़ते, बल्कि उसे रद्द करने के लिए उसे तोड़ते और इसकी सजा भुगतते हैं। कानून अच्छा हो या बुरा, हमें उसे मानना ही चाहिए, यह अर्थ तो आज-कल का मालूम होता है। पहले तो लोग जिस कानून को जी चाहे तोड़ते और उसकी सजा भोग लेते थे।

जो कानून हमें अच्छे न लगते हों उन्हें मानने की शिक्षा तो हमारी मर्दानगी को बट्टा लगानेवाली है, धर्म-विरुद्ध है और गुलामी की हद है। सरकार कहे कि नंगे होकर नाचो तो क्या हम वैसा करेंगे? अगर मैं सत्याग्रही हूँ तो मैं सरकार से कहूँगा—"इस कानून को अपने घर

रखिए, मैं आपके सामने नंगा होनेवाला नहीं, नाचनेवाला भी नहीं। पर हम तो ऐसे असत्याग्रही हो गये हैं कि सरकार के हुक्म पर नंगा होकर नाचने से भी ज्यादा जलील काम कर डालते हैं।''

जो आदमी अपने मनुष्यत्व को समझता है, जो ईश्वर से डरता है, वह और किसी से नहीं डरता। मनुष्य के बनाये कायदे-कानून को मानना उसका फर्ज नहीं होता। खुद सरकार भी यह नहीं कहती कि ''तुम्हें यह करना ही होगा।'' वह कहती है कि ''तुम यह करोगे तो तुम्हें सजा मिलेगी।'' अपनी गिरी हुई दशा में हम यह मान लेते हैं कि कानून जो कहता है उसे करना हमारा फर्ज है, धर्म है। अगर लोग एक बार यह समझ लें कि जो कानून हमें अन्यायकर जान पड़े उसको मानना नामर्दी है तो फिर किसी का जोर-जुल्म हमें बाँधने में समर्थ नहीं हो सकता। यह स्वराज्य की कुंजी है।

यह मानना नास्तिकपन और वहम है कि बहुसंख्यक की बात अल्पसंख्यक को माननी ही चाहिए। ऐसी मिसालें हजारों मिलेंगी जिनमें बहुतों की कही हुई बात गलत और थोड़ों की कही हुई बात ही सही साबित हुई है। दुनिया में जितने भी सुधार हुए हैं सभी थोड़े-से आदमियों की कोशिशों से हुए हैं, जिन्होंने बहुतों के विरोध का सामना करते हुए उनके लिए यत्न किया। ठगों के गाँव में अधिकांश जन तो यहीं कहेंगे क्रि ठगविद्या सीखनी ही चाहिए। तो क्या साधु पुरुष भी ठग बन जाय? हर्गिज नहीं। अन्यायकारी कानून को भी मानना, पालना हम पर फर्ज है, यह वहम जब तक हमारे दिमाग से दूर न होगा तब तक हमारी गुलामी जानेवाली नहीं और केवल सत्याग्रही ऐसे वहम को दूर कर सकता है।

शरीरबल, गोला-बारूद से काम लेना सत्याग्रह के सिद्धान्त का विरोधी है। उसका अर्थ यह है कि जो बात हमें पसन्द है उसे हम विपक्षी से जबर्दस्ती कराना चाहते हैं। यह जबर्दस्ती जायज हो तो फिर

उसे भी हक है कि हमसे अपना कहा कराने के लिए हथियार की ताकत से काम ले। इस तरह तो हमारी नाव कभी घाट पर न पहुँचेगी। तेली के बैल की तरह आँख पर पट्टी बँधी होने से हम यह भले ही समझें कि हम आगे बढ़ रहे हैं, पर वास्तव में हम उस बैल की तरह कोल्हू का ही चक्कर काटते हैं। जो लोग यह मानते हों कि अपने को न रुचनेवाले कानून को मानना इनसान का फर्ज नहीं है उन्हें तो चाहिए कि सत्याग्रह को ही सच्चा साधन समझें, नहीं तो परिणाम अति विषम होगा।

**प्रश्न**—आप जो कुछ कहते हैं उसका अर्थ मुझे यह जान पड़ता है कि सत्याग्रह कमजोरों के लिए बहुत अच्छा साधन है, पर कमजोर ज़ब बलवान् हो जायँ तब तोप-बन्दूक से काम ले सकते हैं।

**उत्तर**—यह तो आपने बड़ी नासमझी की बात कही। सत्याग्रह तो सर्वोपरि है। वह तोप-बन्दूक के बल से अधिक काम करता है। फिर वह कमजोर का हथियार कैसे माना जा सकता है? सत्याग्रह के लिए जिस हिम्मत और मर्दानगी की जरूरत होती है वह तोप-बन्दूक का बल रखनेवाले के पास हो ही नहीं सकती। क्या आप यह मानते हैं कि निर्बल मनुष्य उसे ठीक न लगनेवाले कानून को तोड़ सकता है? गरम दलवाले शस्त्रबल के हिमायती समझे जाते हैं। वे कानून की बात क्यों कहते हैं? मैं उन्हें दोष नहीं देता। उनसे दूसरी बात हो ही नहीं सकती। अंग्रेजों को निकालकर जब वे राज करेंगे तब वे भी हमसे आपसे अपने कानून मनवाना चाहेंगे। उनकी नीति के लिए यही ठीक भी है। पर सत्याग्रही तो यही कहेगा कि जो कानून मुझे ठीक नहीं जान पड़ता उसे मैं न मानूँगा। भले ही इस अपराध के लिए मैं तोपदम कर दिया जाऊँ।

आप क्या मानते हैं? तोप दाग कर सैकड़ों को मार डालने में हिम्मत की जरूरत है या हँसते हुए तोप के मुँह के सामने जाकर खड़े हो जाने में? जो अपनी मौत को सिर पर लिये घूमता है वह रणधीर है या जो दूसरों की मौत अपनी मुट्ठी में रखता है?

नामर्द कभी सत्याग्रही हो ही नहीं सकता, इसे पक्का समझिए। हाँ, यह सही है देह से दुबला-पतला आदमी भी सत्याग्रही हो सकता है। सत्याग्रह एक आदमी भी कर सकता है और लाखों आदमी मिलकर भी। सत्याग्रही को फौज खड़ी करने की जरूरत नहीं पड़ती। कुश्ती की कला सीखने की जरूरत भी नहीं होती। उसने अपने मन को वश में किया कि फिर वनराज सिंह की तरह दहाड़ सकता है और उसकी गर्जना जो लोग उसके दुश्मन बने बैठे हों उनका कलेजा कँपा देती है।

सत्याग्रह ऐसी तलवार है जिसके सभी ओर धार है, उसे जैसे चाहें काम में ला सकते हैं। उससे काम लेनेवाला और जिसपर वह काम में लायी जाय दोनों सुखी होते हैं। वह खून नहीं बहाती, पर काट गहरी करती है। उस पर जंग नहीं लगते न कोई उसे चुरा ही सकता है। सत्याग्रही को किसी का मुकाबला करना पड़े तो वह इसमें थकता नहीं। सत्याग्रही की तलवार को म्यान की जरूरत नहीं होती उसे कोई छीन भी नहीं सकता। फिर भी आप सत्याग्रह को कमजोर हथियार मानें तो यह शुद्ध अन्धेर ही होगा।

**प्रश्न**—आप कहते हैं कि सत्याग्रह हिन्दुस्तान का खास हथियार है। तो क्या हिन्दुस्तान में तोप-बन्दूक से कभी काम नहीं लिया गया?

**उत्तर**—जान पड़ता है, आप मुट्ठी भर राजा-महाराजों को ही हिन्दुस्तान मानते हैं। पर मेरी समझ से तो हिन्दुस्तान के मानी उसके करोड़ों किसान हैं, जो राजा-नवाब और हम सबके अस्तित्व का आधार हैं।

राजा-बादशाह तो हथियार से काम लेंगे ही। उनकी तो वह रीति ही हो गयी है। उन्हें तो हुक्म चलाना है। पर हुक्म बजानेवाले को तोप-बन्दूक की जरूरत नहीं पड़ती, और दुनिया का बड़ा भाग हुक्म बजानेवाला ही है। आज्ञापालकों को या तो शस्त्रबल से काम लेना सीखना होगा या आत्मबल से काम लेना। जहाँ उन्हें शस्त्रबल की शिक्षा

दी जाती है वहाँ राजा-प्रजा दोनों पागल-से हो जाते हैं। पर जहाँ हुक्म बजानेवालों को आत्मबल से काम लेने की शिक्षा मिली हो वहाँ राजा का जुल्म उसके तीन हाथ की तलवार से आगे नहीं जा सकता, क्योंकि सच्चे आदमी अन्यायकृत आज्ञा की परवाह नहीं करते। किसान किसी की तलवार के वश न हुए और न होनेवाले हैं। उन्हें न तलवार चलाना आता है और न दूसरों की तलवार से वे डरते हैं। वह राष्ट्र महान् है जो सदा मौत को तकिया बनाकर सोता है। जिसने मौत का डर छोड़ा वह भयों से मुक्त हो गया।

इस तसवीर में रंग कुछ ज्यादा जरूर भरा गया है। पर शस्त्रबल के जादू ने जिन लोगों को मोह रखा है उनके लिए इसमें तनिक भी अतिरंजना नहीं है।

सच तो यह है कि हिन्दुस्तान के किसानों, हिन्दुस्तान की जनता ने जीवन तथा राजकाज में सत्याग्रह से हमेशा काम लिया है। जब राजा जुल्म करता है तब प्रजा उससे सहयोग नहीं करती। यही सत्याग्रह है।

मुझे एक घटना याद आती है। एक रियासत में राजा ने कोई हुक्म दिया जो प्रजा को पसन्द न आया। लोगों ने गाँव खाली करना शुरू किया। यह देख राजा घबराया और उसने प्रजा से माफी माँगी और हुक्म वापस ले लिया। ऐसी मिसालें तो बहुतेरी मिल सकती हैं, पर वह खास कर हिन्दुस्तान की ही चीज है। जहाँ ऐसी सत्याग्रही प्रजा हो वहीं स्वराज्य है, उससे रहित स्वराज्य कुराज्य है।

**प्रश्न**—तब तो आप कहेंगे कि हमें अपने शरीर को मजबूत बनाने की जरूरत ही नहीं है।

**उत्तर**—यह आपने कैसे समझा? शरीर को कसे बिना तो सत्याग्रही होना ही कठिन है। जो शरीर आरामतलबी से निर्बल बना लिया गया है उस शरीर में बसनेवाली आत्मा भी बहुत करके निर्बल ही होती है। और जहाँ मन का बल नहीं है वहाँ आत्मा का बल कहाँ से आयेगा?

बालविवाह आदि आरामतलबी का रहन-सहन त्याग कर हमें अपने शरीर को तो पोढ़ा (मजबूत) बनाना ही होगा। मरियल आदमी को तोप के मुँह के सामने खड़ा होने को कहूँ तो मैं अपनी ही हँसी कराऊँगा।

**प्रश्न**—आप जो कुछ कह रहे हैं उससे तो ऐसा जान पड़ता है कि सत्याग्रही होना कोई ऐसी-वैसी बात नहीं। यह बात है तो आपको यह समझा देना चाहिए कि कोई आदमी सत्याग्रही कैसे हो सकता है?

**उत्तर**—सत्याग्रही होना है तो आसान, पर जितना आसान है उतना ही कठिन भी है। चौदह वर्ष के बालक को सत्याग्रही बनते मैंने देखा है। रोगी को भी सत्याग्रही होते देखा है और यह भी देखा है कि जो लोग शरीर से तगड़े और दूसरी तरह से सुखी थे वे सत्याग्रही न हो सके।

अनुभव से मैंने देखा कि जो लोग देश-सेवा के लिए सत्याग्रह को अपनाना चाहते हों उन्हें ब्रह्मचर्य का पालन करना चाहिए, गरीबों का जीवन अपनाना चाहिए, सत्य का व्रत तो लेना ही चाहिए, और निर्भय भी बनना चाहिए।

ब्रह्मचर्य एक महाव्रत है, जिसके बिना मन की गाँठ कसी नहीं जा सकती। ब्रह्मचर्य के अपालन से मनुष्य वीर्यरहित, बेदम और कायर हो जाता है। यह बात अगणित उदाहरणों से सिद्ध की जा सकती है कि जिसका मन विषय-वासना में भ्रमता रहता है उससे कोई महत्कार्य का प्रयत्न नहीं होने का। तब घर-गृहस्थीवालों को क्या करना चाहिए, यह प्रश्न उठता है। पर उसके उठने की कोई जरूरत नहीं है। पति-पत्नी का समागम विषयभोग नहीं है, यह कहने का साहस कोई नहीं कर सकता। सन्तानोत्पादन के लिए ही स्वस्त्री-संगविहित है। पर सत्याग्रही को तो सन्तान की कामना भी न होनी चाहिए। अत: वह गृहस्थ होते हुए भी ब्रह्मचर्य का पालन कर सकता है। यह बात अधिक खोलकर लिखने की नहीं है। स्त्री का विचार क्या है, यह सब कैसे होगा, आदि प्रश्न इस

प्रसंग में उठते हैं। पर जिसे किसी महत्कार्य में योग देना है, उसे इन सवालों को हल करना ही होगा।

जैसे ब्रह्मचर्य पालन की आवश्यकता है वैसे ही गरीबी का व्रत लेने की भी। पैसे का लोभ और सत्याग्रह की साधना दोनों चीजें एक साथ हो ही नहीं सकतीं। इसका मतलब यह नहीं है कि जिसके पास पैसा है वह फेंक दे। पर पैसे की चाह उसे न रहे, यह जरूर है। सत्याग्रह करते हुए पैसा चला जाय तो उसे इसका गम न होना चाहिए!

सत्याग्रह को हमने सत्य का बल बतलाया है। जो सत्य का सेवन न करे वह सत्य का बल कैसे दिखा सकता है? इसलिए सत्य की तो सदा आवश्यकता होगी ही। कितना ही नुकसान होता हो, तो भी सत्य का पल्ला नहीं छोड़ा जा सकता। सत्य किसी को सताना नहीं होता, इसलिए सत्याग्रही की कोई गुप्त सेना नहीं हो सकती। दूसरे की जान बचाने के लिए झूठ बोलना चाहिए या नहीं, ऐसे सवाल हमें नहीं उठाने चाहिए। जिसे झूठ का बचाव करना होता है वही ऐसे सवाल उठाते हैं। जिसे सत्य का ही मार्ग स्वीकार करना है उसके सामने ऐसे धर्मसंकट आते ही नहीं। और आ जायँ तो सत्यवादी मनुष्य उस संकट से पार हो जाता है।

अभय के बिना सत्याग्रही की गाड़ी एक कदम भी आगे नहीं बढ़ सकती। उसे सब प्रकार और सभी बातों में निर्भय होना चाहिए। धन-दौलत, झूठा मान-अपमान, नेह-नाता, राजदरबार, चोट-मृत्यु—सबके भय से मुक्त हो जाय तभी सत्याग्रह का पालन सकता है।

इन सबको कठिन मानकर छोड़ नहीं देना चाहिए। जो कुछ सिर पर आ पड़े उसे सह लेने की शक्ति प्रकृति ने मनुष्यमात्र को दे रखी है। ये तो ऐसे गुण हैं जिन्हें अपना ज़ीवन देश-सेवा में न लगाना हो उन्हें भी इनको अपनाना चाहिए।

फ़िर यह भी जान लेना चाहिए कि जिन्हें हथियार बाँधना हो उन्हें भी इन गुणों की आवश्यकता होगी ही। कोई इच्छा करते ही रणवीर

नहीं बन जाता। योद्धा बनने के लिए ब्रह्मचर्य का पालन करना और भिखारी बनना होगा। जो निर्भय नहीं है वह तो रन में लड़ चुका! कोई यह सोच सकता है कि लड़नेवाले को सत्य का व्रत लेने की उतनी आवश्यकता नहीं है पर जहाँ अभय है वहाँ सत्य सहज ही बसता है। मनुष्य जब सत्य को छोड़ता है तब किसी-न-किसी प्रकार के भय से ही छोड़ता है।

अतः इन चार गुणों से डरने की जरूरत नहीं है। फिर तलवार बाँधनेवालों को कितने ही दूसरे फालतू प्रयास करने होते हैं जिनकी आवश्यकता सत्याग्रही को नहीं होती। इन फालतू बातों का कारण भय ही है। उसे पूर्ण अभय की प्राप्ति हुई कि तलवार उसी छन उसके हाथों से गिर जायेगी। इस सहारे की उसे जरूरत ही न रहेगी। जिसका किसी से वैर नहीं उसे तलवार की जरूरत नहीं होती। एक आदमी का आचानक शेर से सामना हो गया। उसके हाथ में लाठी थी, वह अपने-आप उठ गयी। उसने देखा कि उसकी निर्भयता महज जबानी-जमा-खर्च थी। उसने लाठी उसी क्षण फेंक दी और भय-मुक्त हो गया।

●

# सन्दर्भ की कुंजी

(ग्रंथ में स्थान पर प्रकरणों के अन्तर्गत जो अंक हैं, वे सन्दर्भों के सूचक हैं। सन्दर्भ-सूची में उन अंकों से सामने सन्दर्भ-स्थलों का निर्देश है। सन्दर्भ-स्थलों का निर्देश प्रारम्भिक अक्षरों में है। इस सन्दर्भ-कुंजी में सन्दर्भ-स्थलों के संकेतों का स्पष्टीकरण और सम्पूर्ण उल्लेख है। )

| | |
|---|---|
| चु० प० | चुने हुए पत्र (सिलेक्टेड लेटर्स); नवजीवन कार्यलय, अहमदाबाद |
| यं० इं० | यंग इण्डिया (अंग्रेजी साप्ताहिक) |
| भा० ले० | भाषण और लेख (स्पीचेज एण्ड राइटिंग्स ऑफ महात्मा गांधी) |
| ह० | हरिजन (अंग्रेजी साप्ताहिक) |
| हि० न० जी० | हिन्दी नवजीवन साप्ताहिक |
| ह० से० | हरिजन सेवक (हिन्दी साप्ताहिक) |
| म० | महात्मा : तेंदूलकर (अंग्रेजी) |
| मं० प्र० | मंगल प्रभात (नवजीवन) |
| सिलें० | सिलेक्शन्स फ्रॉम गांधी (१९४८); निर्मलकुमार बोस |
| हि० स्व० | हिन्द स्वराज्य |
| र० का० | रचनात्मक कार्यक्रम (नवजीवन प्रकाशन) |
| मा० म० गां० | माइन्ड ऑफ महात्मा गांधी : राव |
| मा० रि० | दि मॉडर्न रिव्यू (अंग्रेजी मासिक) |
| अ० बा० प० | अमृत बाजार पत्रिका (अंग्रेजी दैनिक, कलकत्ता) |
| बा० क्रा० | दि बाम्बे क्रानिकल (अंग्रेजी दैनिक, बम्बई) |
| ग्रा० उ० प० | ग्राम उद्योग पत्रिका (मासिक) |
| दि० डा० | दिल्ली डायरी (स० सा० मण्डल) |
| स० सा० अ० | सत्याग्रह इन साउथ अफ्रीका |

| | |
|---|---|
| स० आ० इ० | सत्याग्रह आश्रम का इतिहास |
| स० शि० | सच्ची शिक्षा (नवजीवन) |
| हि० सा० स० | हिन्दी साहित्य सम्मेलन |
| गु० शि० प० | गुजरात शिक्षा परिषद् |
| आ० कुं० | आरोग्य की कुंजी (मो० क० गांधी) |
| म० डा० | महादेवभाई डायरी |
| व० व्य० | वर्ण-व्यवस्था (मो० क० गांधी) |
| इं०के०फा०स्व० | इण्डियाज केस फॉर स्वराज |
| गां०इ०इं०वि० | गांधीजी इन इण्डियन विलेजेज |

# सन्दर्भ-सूची


## प्रकरण-१

१. चु० प० (१), ४०
२. यं० इं० २१ फर २९
३. यं० इं० ५ फर २४
४. यं० इं० ६ अग २५
५. यं० इं० ११ अग २०
६. भा० ले० : पृ० ४०५
७. ह० २५ जन ४२
८. हि० न० जी० ७ अंक २६
९. यं० इं० १७ सितं २५
१०. यं० इं० ११ अग २७
११. यं० इं० ३० अप्रैल ३१
१२. यं० इं० ११ अग २०
१३. यं० इं० २२ जून २१
१४. यं० इं० ४ जुलाई २९
१५. यं० इं० २ जन ३०
१६. यं० इं० १० सितं ३१
१७. यं० इं० ६ अप्रैल २१
१८. यं० इं० ११ अग २०

## प्रकरण-२

१. यं० इं० १९ मार्च ३१
२. हि० न० जी० २९ जन २५
३. हि० न० जी० ८ दिसं २७
४. यं० इं० २६ मार्च ३१
५. यं० इं० १६ अप्रैल ३१
६. यं० इं० ५ मार्च ३१
७. यं० इं० २६ मार्च ३१
८. ह० २ जन ३७
९. यं० इं० २३ जन ३०
१०. ह० २७ मई ३९
११. ह० २५ मार्च ३९
१२. ह० से० १२ नवं ३८
१३. ह० से० १८ मई ४०
१४. ह० ११ जन ३६
१५. ह० १८ जन ४८
१६. यं० इं० ६ अग २४

## प्रकरण-३

१. पं० नेहरू को लिखे पत्र से अंक ४५
२. ह० से० २८ जुलाई ४६
३. ह० १ जुलाई ४७
४. ह० ४ अप्रैल ३६
५. भा० ले० : पृ० ३२३
६. यं० इं० ३० मार्च ३१
७. ह० १९ अंक ३७
८. हि० न० जी० १९ मार्च २२

९. ह० ११ अप्रैल ३६
१०. ह० १६ मार्च ३६
११. ह० १६ मई ३६
१२. ह० ७ मार्च ३६
१३. यं० इं० २३ मार्च २१
१४. ह० २७ फर ३७
१५. बा० क्रा० २८ अंक ४४
१६. बा० क्रा० १२ जन ४५
१७. ग्रा० उ० प० जुलाई ४६

## प्रकरण–४

१. ह० से० २० जन ४०
२. ह० से० २९ अग ३६
३. ह० से० २ अग ४२
४. ह० ४ अग ४६
५. म० खंड ४, पृ० १४४
६. ह० से० १० नवं ४६
७. ह० २८ जन ३९
८. ह० से० २९ अग ३६
९. ह० से० २३ नवं ३४
१०. ह० से० २३ नवं ३४

## प्रकरण–५

१. यं० इं० २५ जुलाई २९
२. एम० एन० चटर्जी द्वारा 'कम्यूनिटी सर्विस न्यूज' सितंबर–अक्तूबर '४६ में उद्धृत, ला० फे०, पृ० ५८५–५८६
३. ह० २९ सितं ४०
४. ह० ४ नवं ३९
५. ह० १३ जन ४०
६. यं० इं० १५ नवं २८
७. ह० २ नवं ३४
८. मा० म० गां० १२१
९. ह० २ नवं ३४
१०. सिले० : पृ० ६४–६५
११. हि० न० जी० २ नवं २४
१२. हि० न० जी० ५ नवं २५
१३. यं० इं० १७ जून २६
१४. ह० से० २० सितं ३५
१५. ह० २९ अग ३६
१६. ह० १ सितं ४६
१७. ह० से० १८ अंक ४२
१८. ह० ३० दिसं ३९
१९. लुई फिशर 'ए वीक विथ गांधी' (१९४४), पृ० ६४; ला० फे० पृ० ६१४
२०. ह० १ सितं ४६

## प्रकरण–६

१. ह० १९ दिसं ३६
२. यं० इं० ११ अप्रैल २९
३. मं० प्र० : प्र० ९, पृ० ४१–४४
४. ह० से० ५ जुलाई ३५
५. ह० १ जून ३५
६. ह० २९ जून ३५

७. ह० २९ जून ३५
८. ह० से० १४ सितं ३४

## प्रकरण-७

१. सिले० : पृ० ३९
२. मं० प्र० : प्र० ६, पृ० ३१
३. यं० इं० २४ जून २६
४. मं० प्र० : प्र० ६, पृ० २९-३०
५. भा० ले० : पृ० ३८४
६. हि० स्व० : प्र० १३, पृ० ४५-४६

## प्रकरण-८

१. यं० इं० १५ नवं २८
२. यं० इं० १३ अंक २१
३. ह० ९ अक ३७
४. ह० १५ जन ३८
५. र० का० : पृ० ४०-४१
६. ह० से० २४ अग ४०
७. मा० रि० १९३५, पृ० ४१२
८. ह० ३ दिसं ३८
९. ह० ७ जन ३९
१०. ह० १६ दिसं ३९
११. ह० १ फर ४२

## प्रकरण-९

१. ह० २० फर ३७
२. ह० २ जन ३७
३. ह० से० २० अप्रैल ४०
४. अ० बा० प० २ अग ३४
५. ह० १३ मार्च ३७
६. यं० इं० १५ नवं २८
७. ह० से० ३१ मार्च ४६
८. ह० से० १३ जुलाई ४७
९. अ० बा० प० २ अग ३४
१०. अ० बा० प० ३ अग ३४
११. ह० ५ दिसं ३६
१२. ह० १९ अक ३५
१३. यं० इं० ५ दिसं २९

## प्रकरण-१०

१. यं० इं० ४ अप्रैल २९
२. सिले० : पृ० ५९
३. यं० इं० २१ जुलाई २०
४. यं० इं० ८ दिसं २१
५. ह० से० ३० अक ३७
६. यं० इं० १७ सितं २५
७. ह० १३ अप्रैल ४०
८. र० का० : पृ० २०-२१-२२
९. यं० इं० २० मई २६
१०. यं० इं० २० अक २१
११. र० का० : पृ० २६-२७
१२. ह० से० २५ जन ३५
१३. ह० से० २८ अप्रैल ४६
१४. यं० इं० ६ अंक २१
१५. ह० से० २१ सिंत ४०
१६. यं० इं० ६ अक २१
१७. ह० से० २१ अग ४०

१८. ह० से० २२ फर ४२
१९. यं० इं० ७ जुलाई २७
२०. ह० से० १५ फर ४२
२१. र० का० : पृ० २७-२८
२२. ह० से० १६ जन ३७
२३. ह० से० १५ फर ३५
२४. डि० डा० : पृ० २८६-८७
२५. ह० २८ दिसं ४७
२६. स० सा० अ० : पृ० २४०
२७. ह० से० १५ फर ३५
२८. ह० से० १६ जन ३७
२९. ह० से० २ जून ४६
३०. ह० से० १ सितं ४६
३१. ह० से० १५ सितं ४६
३२. ह० से० १५ जून ४७
३३. यं० इं० २६ दिसं २४
३४. यं० इं० १९ नवं २५
३५. यं० इं० २६ नवं २५
३६. भा० ले० : पृ० ३७५-७६
३७. यं० इं० २८ मार्च २९
३८. ह० १८ फर ३९

## प्रकरण-११

१. यं० इं० १ सितं २१
२. ह० ९ अक ३७
३. ह० से० १५ मार्च ३५
४. ह० ८ मई ३७
५. ह० २८ अग ३७
६. ह० ११ सितं ३७
७. र० का० : पृ० २८-२९
८. ह० ६ अप्रैल ४०
९. यं० इं० १ सितं २१
१०. ह० ३१ जुलाई ३७
११. यं० इं० २ अग २८
१२. ह० २ अक ३७
१३. ह० से० ९ जुलाई ३८
१४. ह० २ नवं ४७
१५. स० आ० इ०'५९, पृ० ६९-७०, ७२
१६. ह० २२ जून ४०
१७. हि० न० जी० २५ अग २७
१८. यं० इं० ६ अग २५

## प्रकरण-१२

१. ह० से० ९ जुलाई ३८
२. स० शि० : प्र० २, पृ० ११-१७
३. २७ दिसं '१७, कलकत्ता, समाज-सेवा परिषद्, अध्यक्षीय भाषण
४. यं० इं० २७ अप्रैल २१
५. हि० स्वा० १९५९, पृ० ७४-७५
६. यं० इं० १ जन २१
७. हि० न० जी० २ सितं २१
८. हि० न० जी० ५ जुलाई २८
९. ह० से० ९ जुलाई ३८
१०. यं० इं० १ सितं २१
११. र० का० : पृ० ३७-३८

१२. ह० से० २५ अग ४६
१३. ह० से० २१ सितं ४७
१४. यं० इं० १३ मई २६

## प्रकरण-१३

१. यं० इं० २७ अग २५
२. गु० शि० प० अध्यक्षीय भाग २० अक १७
३. यं० इं० १६ जून २०
४. र० का० : पृ० ३९
५. यं० इं० २ फर २१
६. यं० इं० १८ जून ३१
७. हिं० सा० स०, इन्दौर, १९३५
८. यं० इं० २ फर २१
९. हिं० सा० स०, इन्दौर, १९३५

## प्रकरण-१४

१. म०, ४, ७३
२. हिं० न० जी० १२ मार्च २५
३. आ० कुं० १९५९, पृ० ३७-३८
४. सिले० : पृ. १८
५. म० डा०—१, ३२०
६. ह० २८ मार्च ३६
७. ह० २ मई ३६
८. अ० बा० प० १२ जन ३५
९. यं० इं० २ अप्रैल २५
१०. ह० से० २० सितं ३५
११. ह० से० ३१ मार्च ४६

## प्रकरण-१५

१. यं० इं० २५ जून ३१
२. यं० इं० ८ जून २१
३. यं० इं० १२ जून २८
४. ह० ९ मार्च ३४
५. यं० इं० ३ मार्च २७
६. यं० इं० १५ सितं २७
७. यं० इं० ४ अप्रैल २९
८. यं० इं० १२ जून २१
९. यं० इं० ४ फर २६
१०. आ कुं०, : पृ० २८-२९-३०
११. भा० ले० : पृ० ३८७
१२. ह० ११ फर ३३
१३. यं० इं० २५ मई २१
१४. यं० इं० २९ जुलाई २६
१५. यं० इं० ५ जन २२
१६. मं० प्र० : ९, पृ० ४३-४४

## प्रकरण-१६

१. मा० रि० १९३५, पृ० ४१३
२. यं० इं० २७ अक २७
३. व० व्य० १९५९, पृ० ४९-५०
४. ह० १६ नवं ३५
५. ह० ११ फर ३३
६. यं० इं० ५ जन २१

## प्रकरण-१७

१. र० का० : पृ० ३२-३४

२. भा० ले० : पृ० ४२४
३. भा० ले० : पृ० ४२५
४. यं० इं० १७ अक २९
५. ह० २ दिसं ३९
६. स० शि० १९५९, पृ० १५८-६१
७. ह० २७ फर ३७
८. ह० २२ मई ३६
९. यं० इं० २१ जून २८

प्रकरण-१८

१. यं० इं० ११ फर २०
२. भा० ले० : पृ० १०४९
३. यं० इं० १६ फर २१
४. ह० से० ११ अग ४६
५. यं० इं० ११ फर २०
६. भा० ले० : पृ० १०४६
७. यं० इं० १४ जन ३२
८. ह० से० ६ जुलाई ४७

प्रकरण-१९

१. ह० से० १८ जून ३८
२. ह० से० ५ मई ४६
३. यं० इं० २९ मई २४
४. ह० से० १४ सितं ४०

प्रकरण-२०

१. यं० इं० ७ मई ३१
२. यं० इं० २ फर २१
३. यं० इं० २६ जन २२
४. यं० इं० २ मार्च ३२
५. ह० १ फर ४२
६. यं० इं० ५ जन २२
७. यं० इं० १५ दिसं २१
८. यं० इं० २४ मार्च २०
९. यं० इं० ३ नवं २१
१०. यं० इं० २० अंक २७
११. ह० १५ अप्रैल ३३
१२. भा० ले० : पृ० ४७६
१३. यं० इं० २८ अप्रैल २०
१४. यं० इं० २ फर २१
१५. यं० इं० २ अप्रैल ३१
१६. ह० से० २७ मई ३९
१७. ह० १८ मार्च ३९
१८. ह० से० १८ मार्च ३९
१९. ह० २१ अप्रैल ४६
२०. ह० १३ अक ४०
२१. ह० ६ मई ३३
२२. यं० इं० २२ सितं २०
२३. यं० इं० २८ जुलाई २०
२४. यं० इं० ८ सितं २०
२५. यं० इं० २३ फर २१
२६. ह० ११ जन ३६
२७. मा० रि० १९३५, पृ० ४१२
२८. यं० इं० २ जुलाई ३१
२९. ह० से० १५ सितं ४६

## प्रकरण-२१

१. यं० इं० ७ नवं २९
२. यं० इं० १७ अप्रैल २४
३. यं० इं० २९ दिसं २७
४. ह० से० २० फर ३७
५. ह० से० १७ मार्च ४६
६. ह० से० २ मार्च ४७
७. ह० से० २ मार्च ४७
८. ह० २३ नवं ३५
९. ह०.१ मार्च ३५
१०. ह० १९ दिसं ३६
११. यं० इं० २१ फर २९
१२. यं० इं० २२ दिसं २७
१३. यं० इं० ९ जुलाई २५

## प्रकरण-२२

१. यं० इं० १ अक ३१
२. यं० इं० १२ जन २८
३. यं० इं० ६ मई २९
४. इं० के० फा० स्व : पृ० २०९
५. ह० से० २१ जून ४२
६. यं० इं० २ जुलाई ३१
७. यं० इं० २६ दिसं २४
८. यं० इं० १६ मार्च २१
९. गां० इ० इं० वि० : पृ० १७०
१०. यं० इं० १२ मार्च २५
११. यं० इं० ४ अप्रैल २९
१२. ह० १७ नवं ३३
१३. दि० डा० : पृ० ३२
१४. ह० से० २० अप्रैल ४७

## गांधी वाङ्मय

| | |
|---|---|
| आत्मकथा ( संक्षिप्त ) | गांधीजी |
| गीता-बोध और मंगल-प्रभात | ,, |
| हिन्द स्वराज्य | ,, |
| पिछड़ा कौन है? | ,, |
| मैं कौन हूँ? | ,, |
| इतिहास के पन्ने | ,, |
| पश्चिम : खरा और खोटा | ,, |
| अहिंसा की ताकत | ,, |
| महायुद्ध की आग | ,, |
| धर्म तलवार है? | ,, |
| स्वदेशी की ललकार | ,, |
| आजादी और औरत | ,, |
| बापू-कथा ( 1920-1948 ) | हरिभाऊ उपाध्याय |
| गांधीजी के साथ पचीस वर्ष ( महादेव भाई की डायरी ) खण्ड 2, 3 व 6 से 10 | महादेव देसाई |
| बापू की मीठी-मीठी बातें ( 1-2 ) | साने गुरुजी |
| गांधी : जैसा देखा-समझा विनोबा ने | सं. कान्ति शाह |
| गांधी-विचार | ठाकुरदास बंग |
| महात्मा गांधी | ,, |
| गांधी की दृष्टि | दादा धर्माधिकारी |
| गांधी की दृष्टि : अगला कदम | ,, |
| मानवनिष्ठ भारतीयता | ,, |
| गांधीजी के एकादश व्रत | दशरथलाल शाह |
| रचनात्मक कार्यक्रम : वर्तमान सन्दर्भ में | ,, |
| माता कस्तूरबा | बा. जोशी, र. ओझा |
| गांधी की हत्या : क्या सच, क्या झूठ | चुनीभाई वैद्य |
| बापू की गोद में | नारायण देसाई |
| गांधी की शहादत | जगन फडणीस |
| Mahatma Gandhi 125 years | Collection Book |
| Day to Day with Gandhi (Vol. 2-9) | Mahadev Desai |

